महर्षि जावालि ने उन सवों को मेरी कथा सुनाना प्रारम्भ किया। [ यहाँ कथामुख समाप्त होता है और प्रस्तुत ग्रन्थ में यहीं तक की कथा है।]

## जाबालि मुनि द्वारा कथा-वर्णन

"अवन्ति देश की राजधानी में तारापीड नामक राजा राज्य करता था। उसकी पत्नी का नाम विलासवती था। शुकनास उसका मन्त्री था और शुकनास की पत्नी थी मनोरमा। बहुत दिनों तक निःसंतानता का दुःख भोगने के पश्चात् इन दम्पतियों को पुत्र प्राप्त हुए। राजा के पुत्र का नाम चन्द्रापीड था और मन्त्री के पुत्र का नाम वैशम्पायन। इन दोनों वालकों ने अपना शैशव एक साथ विताया और साथ-साथ सकल विद्याओं और कलाओं का ज्ञान प्राप्त किया। विद्यागृह से लौटने पर राजा ने चन्द्रापीड को युवराज वना दिया। चन्द्रापीड के अश्व का नाम 'इन्द्रायुध' था और उसकी माता ने उसकी सेवा के लिए जिस सेविका को नियुक्त किया था, उसका नाम था 'पत्रलेखा'। युवराज वनने के पश्चात् चन्द्रापीड ने दिग्विजय के लिए प्रस्थान किया। अनेक नरेशों को जीतने के पश्चात् उसने हिमालय में स्थित किरातों की राजधानी हेमकूट को अपने अधिकार में कर लिया। यहीं एक बार शिकार में किन्नर-मिथुन का पीछा करते-करते वह अपने अनुचरों से विछुड़ कर रास्ता भूल गया। अन्त में वह अच्छोद नामक सरोवर पर पहुँचा। वहाँ के शिव-मन्दिर में एकाकी जीवन व्यतीत करने वाली एक अत्यन्त रूपवती कन्या महाश्वेता से उसका परिचय हुआ। चन्द्रापीड के अनुरोध करने पर उसने अपने विषय में इस प्रकार कहना प्रारम्भ किया—

## महाश्वेता की आत्म-कथा

"मैं गन्धर्व राजहंस की पुत्री हूँ। अपनी यौवनावस्था में मैं एक बार इस सरोवर में स्नानार्थ आयी। यहाँ मैंने देवी लक्ष्मी से उत्पन्न महर्षि श्वेतकेतु के पुत्र पुण्डरीक के दर्शन किये। उसके साथ उसका सहचर ऋषिकुमार कपिंजल भी था। दर्शन मात्र से ही हम दोनों एक दूसरे के प्रति अत्यन्त आसक्त हो गये, परन्तु हम दोनों का मिलन सम्भव न हो सका। अन्त में

जब रात्रि में छिपकर मैं उससे मिलने गयी तो मैंने देखा कि मेरी वियोग-व्यथा के कारण उसका प्राणान्त हो गया है। यह देखकर मैंने भी चिता में भस्म होकर उसका अनुगमन करने का निश्चय किया। परन्तु उसी समय चन्द्रमण्डल से अवतीर्ण होकर कोई महापुरुष आया और मुझसे यह कहकर—"वत्से ! तुम अपने प्राण मत त्यागो। तुम दोनों का पुनर्मिलन होगा"—पुण्डरीक के शरीर को उठाकर आकाश में उड़ गया। उसके मित्र कपिंजल ने भी यह कहते हुए कि मेरे मित्र को कहाँ ले जा रहे हो, उसका पीछा किया। तबसे मैं यहाँ पर अपनी परिचारिका तरलिका के साथ एकान्त जीवन व्यतीत कर रही हूँ।"

चन्द्रापीड के यह पूछने पर कि इस समय तरलिका कहाँ है, महाश्वेता ने पुनः कहना प्रारम्भ किया—

"गन्धर्वराज चित्ररथ की पुत्री कादम्बरी मेरी अभिन्न सखी है। मेरे दुःख को देखकर उसने यह प्रण कर लिया कि मैं भी विवाह नहीं करूँगी। उसी को समझाने के लिए मैंने तरलिका को वहाँ भेजा है, क्योंकि उसके पिता उसके विवाह के लिए अत्यन्त चिन्तित हैं।"

दूसरे दिन चन्द्रापीड को लेकर महाश्वेता स्वयं कादम्बरी को समझाने के लिए गयी। वहीं पर कादम्बरी और चन्द्रापीड में परस्पर प्रेम हो गया। इसके पश्चात् वह शिविर में लौट कर आया और अपने मित्र वैशम्पायन को सब समाचार कह सुनाया। यहाँ से चन्द्रापीड पुनः पत्रलेखा के साथ कादम्बरी से मिलने गया और कादम्बरी के अनुरोध पर पत्रलेखा को उसी के पास छोड़ गया। अपने शिविर लौटने पर उसे अपने पिता का पत्र मिला कि वह तुरन्त लौट आये, अतः वह वैशम्पायन आदि से बाद में सेना सहित आने के लिए कहकर स्वयं उज्जयिनी लौट आया।

## उत्तर कादम्बरी

जब पत्रलेखा ने और उसके पश्चात् कादम्बरी के सेवक केयूरक ने आकर चन्द्रापीड को कादम्बरी की विरह-वेदना की सूचना दी तो वह अपने माता-पिता से यह बहाना बनाकर कि मैं वैशम्पायन को लिवाने जा रहा हूँ, चल

दिया। मार्ग में उसे अपने लौटते हुए सैनिकों से पता चला कि अच्छोद सरोवर के निकट पहुँचकर वैशम्पायन में ऐसा विचित्र परिवर्तन हो गया कि कितना ही समझाने पर भी वह वहाँ से चलने को तैयार न हुआ।

जब चन्द्रापीड वैशम्पायन को खोजते हुए अच्छोद सरोवर पहुँचा तो उसने महाश्वेता को अत्यन्त करुण अवस्था में पाया। तरलिका के प्रयत्न से ही वह किसी प्रकार अपने प्राण धारण किये हुए थी। कारण पूछने पर महाश्वेता ने उससे कहा—"तुम्हारे चले जाने के पश्चात् यहाँ एक युवक आया। मेरे बार-बार मना करने पर भी वह मुझसे प्रेम की याचना करता रहा अतएव मैंने क्रुद्ध होकर उसे शुक-योनि को प्राप्त हो जाने का शाप दे दिया। वह उसी समय अचेत होकर पृथ्वी पर गिर पड़ा। बाद में मुझे पता चला कि वह तुम्हारा प्रिय मित्र वैशम्पायन था।" यह सुन कर चन्द्रापीड वहीं मृतवत् गिर पड़ा। उसी समय वहाँ कादम्बरी आयी और उसने अपने प्रिय चन्द्रापीड की यह दशा देखकर उसके साथ ही मरने का निश्चय किया। परन्तु उसी समय चन्द्रापीड के मृत शरीर से एक चन्द्र के समान उज्ज्वल ज्योति निकली और यह आकाशवाणी हुई—'महाश्वेता धैर्य रखो, तुम्हारे प्रिय पुण्डरीक का शरीर चन्द्र-लोक में सुरक्षित है। चन्द्रापीड के शरीर को भी सुरक्षित रखो और उसका दाह-संस्कार न करो। कादम्बरी का और तुम्हारा मिलन पुनः अपने-अपने प्रियतमों से होगा।'

उसी समय एक आश्चर्यजनक घटना और हुई। पत्रलेखा चन्द्रापीड के अश्व इन्द्रायुध को लेकर अच्छोद सर में प्रविष्ट हो गयी परन्तु उसी सर में से कपिंजल निकल कर महाश्वेता के सम्मुख उपस्थित हुआ और उसने अपना वृत्तान्त सुनाते हुए कहा—

## कपिंजल द्वारा रहस्योद्घाटन

'पुण्डरीक के शरीर को ले जाने वाले महापु ष का अनुगमन करते-करते मैं चन्द्रलोक में पहुँच गया। वहाँ उस महापुरुष ने मुझसे कहा—"कपिंजल !

में चन्द्रमा हूँ। तुम्हारे मित्र पुण्डरीक ने महाश्वेता के विरह में विकल होकर मुझे बिना किसी अपराध के ही शाप दिया था कि हे चन्द्र ! जिस प्रकार अपनी प्रियतमा के प्रेम से वंचित होकर तुम्हारे कारण मैं मृत्यु को प्राप्त हो रहा हूँ उसी प्रकार तुम्हें भी कर्मक्षेत्र भारतवर्ष में एक बार से अधिक जन्म लेकर वियोगाग्नि में तड़प-तड़प कर प्राण देने होंगे। इस शाप को सुनकर मुझे भी क्रोध आ गया और मैंने भी उसे प्रतिशाप दे डाला कि तुझे भी मेरे साथ-साथ सुख-दुःख को भोगना पड़े। क्रोध दूर होने पर महाश्वेता के दुःख को देखकर मैं पुण्डरीक के शरीर को यहाँ ले आया हूँ। तुम जाकर यह समाचार पुण्डरीक के पिता श्वेतकेतु को बता दो।

"जब मैं ( कपिंजल ) आकाश मार्ग से लौट रहा था तो दुःख से मूढ़ होकर मैं एक महर्षि से टकरा गया अतः उन्होंने मुझे घोड़ा बन जाने का शाप दे दिया। अनुनय-विनय करने पर उन्होंने कहा—'चन्द्रमा उज्जयिनी के राजा तारापीड का पुत्र होगा और तुम्हारा मित्र पुण्डरीक मन्त्री शुकनास का पुत्र होगा। तुम अश्व-योनि में राजपुत्र के रूप में चन्द्रदेव के ही वाहन बनकर अपने मित्र के सहचारी बनोगे।' इसके पश्चात् मैंने तुरंग-योनि प्राप्त कर ली। पूर्व जन्म के संस्कार के कारण जो यह युवक वैशम्पायन तुम्हारे प्रेम की याचना कर रहा था और तुमने जिसे अपनी शापाग्नि से नष्ट करके शुक-योनि को प्राप्त हो जाने का शाप दिया है वह तुम्हारा प्रिय पुण्डरीक ही था।"

## कपिंजल की कथा की समाप्ति

यह सुन कर महाश्वेता पुनः पश्चात्ताप की अग्नि में जलने लगी। कपिंजल उसे किसी प्रकार सान्त्वना देकर श्वेतकेतु मुनि के पास चला गया। कादम्बरी चन्द्रापीड के शरीर को देवोचित पूजा के साथ शिलातल पर रखकर अपने दिन व्यतीत करने लगी। चन्द्रापीड और वैशम्पायन के माता-पिता भी यह समाचार सुन कर वहीं आकर उस आश्रम में रहने लगे।

महर्षि जावालि इतना कह कर ऋषियों से वोले—"कामवृत्ति के कारण पुण्डरीक देवलोक से परिभ्रष्ट होकर वैशम्पायन रूप में शुकनास का पुत्र हुआ और यह वैशम्पायन कामान्ध होकर महाश्वेता के शाप-वश इस शुक-रूप को प्राप्त हुआ है।"

इस प्रकार जावालि द्वारा वर्णित कथा समाप्त हुई।

## शुक द्वारा आगे की आत्म-कथा का वर्णन

( इतना कहकर शुक पुनः राजा शूद्रक को अपना वृत्तान्त सुनाने लगा—) 'महर्षि जावालि के इस वृत्तान्त को सुनकर मुझे अपने पूर्व जन्मों का स्मरण हो आया और मुझे मनुष्यों के समान वाणी भी प्राप्त हो गयी। वहीं आश्रम में मेरा पालन-पोषण भी हुआ। वाद में कपिंजल मुझे पिता श्वेत-केतु के आश्रम में ही शाप-काल के अवसान तक के लिए ले आया; परन्तु मेरे हृदय में महाश्वेतादि को देखने की उत्कट लालसा उत्पन्न हुई अतएव मैं उड़ने की थोड़ी-सी शक्ति के प्राप्त होते ही एक दिन आकाश में उड़ चला। असामर्थ्य के कारण मुझे मार्ग में रुकना पड़ा और वहीं मैं पाश में वद्ध होकर चाण्डालाधिपति की कन्या के सम्मुख उपस्थित किया गया। उसने ही आज तक मेरा पालन-पोषण किया। इस समय मुझे वही कन्या पिंजड़े में वन्द करके आपके समक्ष क्यों लायी है—यह जानने की स्वयं मुझे आपके समान ही उत्सुकता है।' यह कहकर शुक चुप हो गया।

इस प्रकार शुक द्वारा वर्णित आत्म-कथा समाप्त हुई।

## चाण्डाल-कन्या द्वारा आगे की कथा का वर्णन

राजा के पूछने पर चाण्डाल-कन्या ने कहना प्रारम्भ किया—'कादम्बरी-लोचनानन्द चन्द्र! आपने इस दुरात्मा के पूर्व जन्म का वृत्तान्त सुना। इस शुकयोनि में भी इसने पिता की आज्ञा के विरुद्ध काम-वश होकर कार्य करना प्रारम्भ कर दिया। मैं इस दुरात्मा की मा लक्ष्मी हूँ। इसके पिता की आज्ञा से इसकी सुरक्षा के लिए ही मैं इसको इस प्रकार यहाँ अब तक

रखे रही । अब आपके और इसके दोनों के शाप की समाप्ति का समय है । अतः आप दोनों ही अपने प्रिय-जनों के समागम का आनन्द लें ।' यह कह वह विद्युत् के समान आकाश में जाकर अन्तर्धान हो गयी ।

## उपसंहार

अपने पूर्व जन्म का वृत्तान्त सुन कर शूद्रक और वैशम्पायन दोनों के हृदयों में पूर्व प्रेम के कारण पुनः वियोगाग्नि भड़क उठी और दोनों ( शूद्रक और वैशम्पायन शुक ) ने मानो उस अपार दुःख के कारण अपने शरीर छोड़ दिये । उधर वसन्त के आगमन के कारण कादम्बरी के हृदय को वियोगानल दग्ध करने लगा और आवेश में उसने चन्द्रापीड के शरीर का आलिङ्गन किया । उसी क्षण चन्द्रापीड जीवित होकर उठ बैठा । उसने कादम्बरी को समस्त कथा बताने के पश्चात् बताया कि वैशम्पायन अथवा पुंडरीक के शाप की भी निवृत्ति हो गयी है और वह भी शीघ्र ही आ रहा होगा ।

इसके पश्चात् सबों का मिलन हुआ । कादम्बरी और चन्द्रापीड तथा महाश्वेता और पुंडरीक ( वैशम्पायन ) परिणय-सूत्र में आबद्ध हो कर आनन्दपूर्वक जीवन व्यतीत करने लगे ।

एक बार कादम्बरी ने चन्द्रापीड के स्वरूप को धारण करने वाले भगवान् चन्द्र से पूछा—'आर्यपुत्र ! हम सबों का तो दीर्घकालीन वियोग के पश्चात् सम्मिलन हो गया; परन्तु उस बेचारी पत्रलेखा का कुछ पता नहीं चला ।' चन्द्रापीड ने इस रहस्य का उद्घाटन करते हुए कहा—"जब शापवश मुझे मृत्यु-लोक में अवतरित होना पड़ा उस समय मेरे वियोग-दुःख से दुःखित रोहिणी ही स्नेहवश पत्रलेखा-रूप में अवतरित हुई । इस समय मैंने उसे अपने लोक में भेज दिया है ।"

चन्द्रापीड के रूप में चन्द्रदेव राज्यभार पुंडरीक को सौंप कर भूलोक पर आनन्दपूर्वक अपना समय व्यतीत करने लगे ।

---

श्रीगणेशाय नमः

# कादम्बरी

——:०:——

रजोजुषे जन्मनि, सत्त्ववृत्तये
स्थितौ, प्रजानां प्रलये तमःस्पृशे ।
अजाय, सर्गस्थितिनाशहेतवे
त्रयीमयाय त्रिगुणात्मने नमः ।। १ ।।

प्रजानाम्—प्रजायन्ते इति प्रजाः, प्रपूर्वक जन्धातोः "उपसर्गे च संज्ञायाम्" इति डः । जन्यपदार्थानाम् । जन्मनि उत्पत्तौ । रजोजुषे रजोगुणयुक्ताय, रजो जुषते तस्मै । क्विप् चेति क्विप् । प्रजानां स्थितौ रक्षणे । सत्त्ववृत्तये सत्त्वस्य वृत्तिर्यस्मिन् तस्मै, सत्त्वगुणयुताय । प्रजानां प्रलये नाशे 'एरच्' इत्यच् । तमःस्पृशे तमोगुणवते, तमःस्पृशतीति तस्मै । 'लघु प्रकाशकं च सत्त्वम्', 'चलमवष्टम्भकं च रजः' 'गुर्वावरणं च तमः' इति यथाक्रमं त्रिगुणलक्षणम् । सर्गस्थितिनाशहेतवे । सर्गश्च स्थितिश्च नाशश्च तेषां हेतुस्तस्मै, उत्पत्तिरक्षानाशकारणाय । सृजते 'भावे' इति घञि सर्गः । "जन्माद्यस्य यतः" इति वेदान्त-सूत्रम् "यतो वा इमानि भूतानि जायन्ते" इत्यादि श्रुतयश्च ब्रह्मणो जगत्कारणत्वे मानम् । त्रयीमयाय—त्रयी वेदानां त्रयी तत्स्वरूपाय ।

'वेद एव परं ब्रह्मेत्युक्तेः' । अथवा ब्रह्माविष्णुमहेशानां त्रयी तद्रूपाय । यथा मृद उत्पन्ने घटे मृण्मय इति व्यवहारस्तथा ब्रह्मणो देवत्रयस्य जनकत्वे त्रयीमयत्वव्यवहारः । त्रयीशब्दात् 'मयड्वैतयोर्भाषायाम-भक्ष्याच्छादनयोः' इति मयट् । अतएव त्रिगुणात्मकाय सत्त्वर-जस्तमःस्वरूपाय । अभेदविवक्षयेयमुक्तिः । अजाय नित्याय परमब्रह्मणे । न जायते इति जन् धातोर्डः प्रत्ययः । नमः नमस्कारः । ये तु अत्र अजपदेन चतुर्मुखो ब्रह्मा ग्राह्य इति वदन्ति तदसङ्गतम् । तस्य सृष्टिमात्रकर्तृत्वेन रजोगुणस्यैव सम्बन्धात् त्रिगुणात्मकत्वं विरुद्धम् । किंच, विधेस्तमोगुणवत्त्वे सत्त्वगुणवत्त्वे वा शिवत्वं विष्णुत्वं च स्यात्, गुणभेदान्मूर्तिभेदो न स्यात् सर्गस्थितिनाशहेतवे त्रिगुणात्मने इति च पुनरुक्तं स्यात् । अतो नित्यं परं ब्रह्म अजपदेन बोध्यम् ।

विवृतिः । जगतां जनने यो रजोगुणवान् विधाता रजोगुण एव निर्माणे कारणम् । रक्षणे सत्त्वगुणवान् अर्थाद्विष्णुः तस्य सत्त्व-गुणप्रधानत्वात् । नाशे यस्तमोगुणविशिष्टश्शिवः । अतएव यत् सृष्टिरक्षानाशकारणं च देवत्रयरूपं वा वेदत्रयरूपमृगादिवेदानामपि तत्तद्गुणप्रधानत्वात् । रज आदिगुणत्रयरूपं यत् नित्यं परं ब्रह्म तस्मै नमः इत्यर्थः ॥ १ ॥

१—जो सृष्टि की उत्पत्ति के समय रजोगुण से युक्त, उसकी स्थिति ( उसके पालन ) के समय सत्त्वगुणात्मक तथा विनाश के समय तमोगुण से व्याप्त हैं, उन सृष्टि के कारण, वेदत्रयी अथवा त्रिदेव (ब्रह्मा, विष्णु, महेश) के स्वरूप, त्रिगुणात्मक ( सत्व, रज तथा तम से युक्त ) अजन्मा ( नित्य परब्रह्म ) को नमस्कार है ।

टिप्पणी :—इस श्लोक में परब्रह्म की वन्दना है। सृष्टि, स्थिति और विनाश इन तीन अवस्थाओं अथवा शक्तियों के प्रतीक रूप में तीन देवों की कल्पना भारतीय धर्म-ग्रन्थों में की गयी है। ब्रह्मा सृष्टिकर्त्ता, विष्णु पालनकर्त्ता, और शिव संहारकर्त्ता माने जाते हैं। इसी प्रकार सांख्य-दर्शन में तीन गुणों ( सत्त्व, रज और तम ) की कल्पना की गयी है। इनमें से प्रत्येक को क्रमश: स्थिति, उत्पत्ति और विनाश का कारण माना गया है। कवि ने यहाँ इन सब से परे ब्रह्म को माना है और उसी में इन सब गुणों का अन्तर्भाव है।

यहाँ 'अज' का अर्थ 'ब्रह्मा' ठीक न होगा, क्योंकि ब्रह्मा केवल सृष्टि-कर्त्ता ही माने जाते हैं।

सर्ग=सृष्टि, त्रयी=वेदत्रयी, अथवा ऋग्वेद. यजुर्वेद तथा सामवेद।

1. I bow (or Hail) to the Unborn Being, who, being full of *Rajas*, assumes activity at (the time of) the birth of creatures (created beings), who is characterised by *Sattva* or goodness during their preservation or continuance, who shows (lit-touches) *Tamas* or darkness (in the form of destruction) at their dissolution, who is the cause of Creation, Preservation and Destruction (of the universe), who is made up of the three gods (Brahma, Vishnu and Mahesh) or the three Vedas, and who consists of the three Gunas or fundamental qualities.

———

जयन्ति बाणासुरमौलिलालिताः
दशास्यचूडामणिचक्रचुम्बिनः ।
सुरासुराधीशशिखान्तशायिनो
भवच्छिदस्त्र्यम्बकपादपांसवः ॥ २ ॥

ज्ञानञ्च शंकरादिच्छेद् विद्याकामस्तु गिरिशं नमेदित्यादि वचनप्रमाणाच्छिवो ज्ञानद इति सिद्धौ ज्ञानलाभाय शिवचरण-रेणूत्कर्षवर्णनरूपं मंगलं जयशब्देन करोति ग्रन्थकारः जयन्तीति ॥ बाणासुरमौलिलालिताः बाणश्चासावसुरश्च तस्य मौलिना लालि-तास्ते, बाणनामदैत्यमुकुटसेविताः । बण् गतौ धातोर्बणतीत्यर्थे कर्तरि संज्ञायां घञ् बाणः । ललधातोर्णिचि कर्म्मणि क्तः । दशास्यचूडामणिचक्रचुम्बिनः दशास्यस्य चूडामणीनां चक्रं चुम्बितुं शीलं येषान्ते, ताच्छील्ये णिनिः, रावणमुकुटरत्नसमूहस्पर्शिनः । अत्र चुम्ब्धातोः स्पर्शार्थः, न तु वक्त्रसंयोगरूपः 'यातोऽस्तमेष चरमाचलचूडचुम्बी' इति मुरारिप्रयोगेऽपि तथा दर्शनात् । सुरासुराधीशशिखान्तशायिनः सुरासुराणां येऽधीशास्तेषां शिखान्ते शेरते इति शीलं येषान्ते । अत्रापि 'सुप्यजातौ' इति ताच्छील्ये णिनिः । देवदानवस्वामिचूडाप्रान्तपातिनः, पूजासमये तैः शिवपदधारणात् । भवच्छिदः भवं छिन्दन्तीति ते । सत्सूद्विष-द्रुहेत्यादिना क्विप् । पुनर्जन्मनिवर्त्तकाः । त्र्यम्बकपादपांसवः त्रीण्य-म्बकानि यस्य तस्य पादयोः पांसवस्ते त्रिलोचनचरणरेणवः । जयन्ति सर्वोत्कर्षेण वर्तन्ते ॥ २ ॥

२—बाणासुर के मस्तक द्वारा ( श्रद्धापूर्वक ) ग्रहण की जाने वाली, दशानन ( रावण ) के मुकुटों के रत्न-समूह को स्पर्श करने वाली, देवाधि-पतियों तथा दैत्याधिपतियों के केशसमूह पर स्थित तथा संसार रूपी बन्धन का नाश करने वाली ( भगवान् ) शंकर की चरण-धूलि सर्वोत्कृष्ट (विजयी होती) है ।

टिप्पणी :—दशास्य=दशमुख, रावण । त्र्यम्बक=त्रिनेत्र, शंकर । शिखान्त=केशसमूह । जयन्ति=यहाँ भाव है उत्कर्ष प्राप्त होना अर्थात्

सर्वोत्कृष्ट होना । अभिव्यजंना से इसका भाव है कि ( कवि बाण ) ऐसे महान् व्यक्तियों को नमस्कार करते हैं ।

2. Triumphant are the particles of dust of (or clinging to) the feet of the three-eyed god (Shiva), which were caressed by the crown or head of the demon (named) Banasur; which have kissed the circle of the ( ten ) diadems or crest jewels of Ravana ( lit. the 'ten-mouthed' ) ; which have stuck to ( lit. 'rested on' ) the top of the crests of the lords of gods and demons, and which destroy or put an end to ( the cycle of ) births and deaths.

---

जयत्युपेन्द्रः स चकार दूरतो
बिभित्सया यः क्षणलब्धलक्ष्यया[1][2] ।
दृशैव कोपारुणया रिपोरुरः
स्वयं भयाद्भिन्नमिवास्रपाटलम् ।। ३ ।।

सम्प्रति सर्वार्थसाधनत्वादिष्टदेवतां चिकीर्षितग्रन्थे निर्विघ्नता-लाभाय चेष्टदेवं नृसिंहं प्रार्थयते जयत्युपेन्द्र इति । स उपेन्द्रः । इन्द्रमुपगतो भ्रातृत्वेन सः । विष्णुः नृसिंहावतारी । जयति सर्वो-त्कर्षेण वर्तते । यः बिभित्सया भेत्तुमिच्छा तया । भिदेः सन्न-न्तात् अः प्रत्ययादिति अप्रत्यये टापि च बिभित्सा । दूरतः क्षण-लब्धलक्ष्यया । दूरतः विप्रकृष्टात् इव । क्षणलब्धलक्ष्यया क्षणं लब्धं लक्ष्यं यया तया । ईषत्कालप्राप्तहिरण्यकशिपुवक्षःस्थल-रूपवेध्यया । यद्वा प्राप्तावलोकनैकाग्रतया । लभेः कर्मणि क्तः ।

---

१ बद्ध, २ लक्षया,

अतएव कोपारुणया, कोपेन अरुणा तया। रोषरक्तया कुपेर्भावे घञ् कोपः। दृशैव लोचनेनैव। रिपोः हिरण्यकशिपोर्वैरिणः। उरः वक्षःस्थलम्। भयात् भीतेः। स्वयं आत्मना। भिन्नं विदीर्णमिव। अस्रपाटलम् अस्रवत् पाटलम् तत्। रुधिरश्वेतरक्तम्। 'श्वेतरक्तस्तु पाटलः' इत्यमरः। चकार कृतवान्। अनेन बाणभट्टस्योपास्यो देवो नृसिंह इति ज्ञायते ।। ३ ।।

३—उन ( नृसिंहावतारी ) भगवान् विष्णु की जय हो, जिन्होंने ( हरिण्यकशिपु के वक्ष को ) विदीर्ण करने की इच्छा से क्षण भर में ही लक्ष्य पर पहुँचने वाले और क्रोध के कारण लाल नेत्रों से दूर से ही शत्रु ( हिरण्यकशिपु ) के वक्षःस्थल को इस प्रकार रक्त के समान लाल कर दिया मानो वह भय के कारण स्वयं ही विदीर्ण हो गया हो।

टिप्पणी :—उपेन्द्र—विष्णु, यहाँ नृसिंह के रूप में उनकी स्तुति की गयी है। क्षण··· ··लक्ष्यया—इसका अर्थ दो प्रकार से हो सकता है। १—'दूरात् क्षण······लक्ष्यया' ऐसा अन्वय करने से इसका अर्थ होगा—'दूर से ही क्षण भर के लिए ही लक्ष्य ( वक्षःस्थल ) को देखने वाली दृष्टि से।' २—जैसा कि हिन्दी अनुवाद में किया गया है—'क्षण भर में ही लक्ष्य पर पहुँचने वाली'। रिपोः—शत्रु के, यहाँ हिरण्यकशिपु से तात्पर्य है।

3. Glory be to that Vishnu (the 'younger brother of Indra') who, by means of merely casting from a distance a moment's glance (lit. glance, 'having had the sight of its target for a moment only') which was red with wrath or anger, and was prompted by a desire to tear it, made the chest of his enemy, which was torn to pieces of its own accord, as it were, with fear, red with (or like) blood.

नमामि भर्वो[1]श्चरणाम्बुजद्वयं
सशेखरैर्मौखरिभिः कृतार्चनम् ।
समस्तसामन्तकिरीटवेदिका-
विटङ्कपीठोल्लुठितारुणाङ्गुलि ॥ ४ ॥

गुरुं नमस्कुर्वन् वदति नमामीति । भर्वोस्तन्नामकगुरोः । सशेखरैः शेखरैः सहिताः सशेखरास्तैः, मुकुटरूपशिरोभूषणसहितैः । मौखरिभिः क्षत्रियविशेषैः । मुखमस्ति यस्मिंस्तन्मुखरं संग्रामः । रप्रकरणे खमुखकुंजेभ्य उपसंख्यानम् इति मुखशब्दात् मत्वर्थीयो रप्रत्ययः । अत्र मुखशब्दो लक्षणया ध्वनिवाचकः । मुखरमेव मौखरं तदस्ति येषामिति मौखरिणस्तैः । अत इति ठनाविति मत्वर्थीय इनिः । कृतार्चनम् कृतमर्चनं यस्य तत् । विहितपूजनम् । समस्तसामन्तकिरीटवेदिकाविटंकपीठोल्लुठितारुणांगुलि समस्ता ये सामन्तास्तेषां किरीटान्येव वेदिका तस्या विटंक एव पीठं तस्मिन्नुल्लुठिता अरुणा अंगुलयो यस्य तत्; सकलान्यदेशनृपमुकुट-परिष्कृतभूमिमध्योन्नतदेशपादपीठघृष्टारक्तकरशाखम् । चरणाम्बुजद्वयम् चरणौ अम्बुजे इव तयोर्द्वयम् तत् । अम्बुनि जात-मित्यम्बुजम्, 'सप्तम्यां जनेर्डः' इति डः । नमामि नमस्यामि ॥४॥

४—मैं भर्वु ( नामक अपने गुरुदेव ) के उन दोनों चरण-कमलों को नमस्कार करता हूँ, जिनकी पूजा मस्तक पर मुकुट धारण किये हुए मौखरी वंश के राजा किया करते थे ( भाव यह है कि वे मुकुट सहित

---

१ भर्त्सोः, भत्सो (भन्दात् कल्याणं जनयति इति भन्दधातोः सुप्रत्यये पृषोदरादित्वान्नलोपे च भत्सुः )

अपने मस्तक को उनके चरणों पर रखते थे ) और जिनकी अँगुलियाँ समस्त सामन्तों ( छोटे-छोटे राजाओं ) के मुकुटरूपी वेदिका ( परिष्कृत भूमि ) के उन्नत प्रदेश रूपी पाद-पीठ के स्पर्श ( संघर्षण ) के कारण रक्त-वर्ण की हो जाती थीं। ( भाव यह है कि राजाओं के मुकुट फर्श के समान हैं, उनका उठा हुआ भाग पादपीठ के समान है; इस पाद पीठ पर ही मानों चरण रखा जाता हो, क्योंकि वे मुकुटों सहित अपने शिर को चरणों पर स्थिर रखते थे।

टिप्पणी :—मौखरी—प्राचीन भारतीय राजवंश, जिसका शासन-काल ६ठी से ८वीं शताब्दी के मध्य में था। मौखरी का दूसरा अर्थ यह भी किया जा सकता है—'मुखरस्य वेदाद्युच्चारणेन शब्दायमानस्य भावो मौखरं, तदेषामस्तीति मौखरिण:, वेदध्वनि करने वाले छात्रगण। वेदिका—परिष्कृत भूमि। विटङ्क—उन्नतभूमि।

4. I bow to the lotus-like couple of the feet of Bharvu ( probably the poet's Guru or Teacher ), which were worshipped by the Maukhari kings wearing their crowns ( *i. e*, which have been honoured by the Maukhari kings by means of their crowned heads being placed at them ), and the toes of which became red, having been rubbed on or rolled against the foot-stool, consisting ( as it were, ) of the (centrally) raised or elevated part of the altar-pit, constituted ( again, as it were ), by the crowns of all the feudatory kings.

———

अकारणाविष्कृतवैरदारुणा-
दसज्जनात्कस्य भयं न जायते।
विषं महाहेरिव यस्य दुर्वच:
सुदु:सहं संनिहितं सदा मुखे ॥ ५ ॥

दुर्जनमुद्दिश्याह अकारणेति । अकारणाविष्कृतवैरदारुणात् अकारणमाविष्कृतं यद् वैरं तेन दारुणस्तस्मात् । अहेतुप्रकटित-द्वेषभीषणात् । असज्जनात् दुर्जनात् । संश्चासौ जनः सज्जनः न सः तस्मात् । कस्य जनस्य । भयम् भीतिः । न जायते आविर्भवति । महाहेः महांश्चासावहिस्तस्य बृहत्सर्पस्य । 'सर्पे वृत्रासुरेऽप्यहिरिति' वैजयन्ती । विषमिव गरलमिव । यस्य दुष्टस्य । मुखे आनने । सुदुःसहम् सुतरां दुःखेन सोढुं शक्यम् । सहतेः कर्म्मणि खल् । दुर्वचः दुर्वचनम् । सदा सर्वदा । सन्निहितम् समीपस्थमस्ति । एवं ममापि चिकीर्षितग्रन्थापवादशंकया दुर्जनाद् भीतिर्वर्तते इति भावः ।। ५ ।।

५—जो बिना कारण ही दारुण वैर प्रकट किया करते हैं और जिनके मुख में सदैव दुःसह दुर्वचन इस प्रकार उपस्थित रहते हैं जिस प्रकार कि महासर्प के मुख में विष, ऐसे दुर्जनों से किसे भय नहीं होगा ।

टिप्पणी :—५वें से ७वें श्लोक तक दुर्जन-निन्दा तथा सज्जनों की स्तुति है ।

**5. Who is not afraid of a wicked man, rendered pitiless or hard-hearted on account of animosity, displayed (lit. 'invented') without any cause or reason, and in whose mouth, there is always to be found present abuse or calumny, which is extremely difficult to bear, like poison (in the mouth) of a big snake ?**

कटु क्वणन्तो मलदायकाः खला-
स्तुदन्त्यलं बन्धनशृंखला इव ।
मनस्तु साधुध्वनिभिः पदे पदे
हरन्ति सन्तो मणिनूपुरा इव ।। ६ ।।

सज्जनमुद्दिश्याह कटु इति । कटु दुःश्रवं यथा स्यात्तथा, क्वणन्तः वदन्तः श्रृंखलापक्षे शब्दायमानाः । क्वणतेः शतरि रूपम् । मलदायकाः दोषारोपकाः पक्षे सम्पर्कस्थले मालिन्यजनकाः । ददातेर्ण्वुल । मलस्य दायकास्ते । खला असाधवः । बन्धनश्रृङ्खला बन्धलोहनिगडा इव । बन्धनाय श्रृङ्खलास्ताः । अलमतिशयम् । तुदन्ति पीडयन्ति मनः स्वलग्नस्थानञ्च । सन्तः साधवः । मणिनूपुराः मणियुक्ता नूपुराः ते । रत्ननिर्मितमञ्जीराणीव । पदे पदे प्रतिपदम् । अन्यत्र प्रतिशब्दम् । साधुध्वनिभिः मनोहररवैः । पक्षे मंजुशिंजितैः । मनः हृदयम् । हरन्ति रमयन्ति । 'श्रृङ्खला पुंस्कटी वस्त्रबन्धे च निगडे त्रिषु' इत्यमरः । एवं गुणग्राहिणः साधवः एतन्मद्ग्रन्थे गुणैः सन्तुष्य प्रशंसया हृदयं हरन्तु मे इति भावः ।। ६ ।।

६—कटु शब्द कहने वाले तथा ( मिथ्या ) कलंक लगाने वाले दुर्जन कर्कश शब्द करने वाली तथा ( संसर्ग ) से कालिमा उत्पन्न करने वाली बन्धन-श्रृंखला ( बाँधने की जञ्जीर ) के समान अत्यधिक पीड़ा पहुँचाते हैं । ( इसके विपरीत ) सन्तजन अपने मृदु वचनों से (अपने) प्रत्येक शब्द पर मन को उसी प्रकार हर लेते हैं जिस प्रकार कि मणिनिर्मित नूपुर प्रत्येक पाद-क्षेप पर अपनी मधुर ध्वनि से ।

टिप्पणी :—यथा कटु क्वणन्तः—दुर्जन पक्ष में कटु शब्द कहते हुए तथा श्रृंखला पक्ष में कर्कश ध्वनि करते हुए । इसी प्रकार मलदायकाः—दुर्जन पक्ष में कलंक या दोष लगाने वाले; श्रृंखला पक्ष में कालिमा लगाने वाले । साधुध्वनिभिः—सज्जन पक्ष में मधुर वचन; नूपुर पक्ष में मधुर ध्वनि । पदे-पदे—शब्द-शब्द पर अथवा प्रत्येक पद पर ।

**6. Wicked people, uttering harsh words and casting dirt or stain (in the form of abuse or calumny); but others**

deeply to the quick (lit. 'cause sufficient pain' to others), like iron-fetters which bind (a person, and produce unpleasant sound, and cause dark stains on the feet); whereas good men, on the other hand, captivate the heart at every word, with the pleasing tones (of their speech), like jewelled-anklets (which produce soft and sweet music at every step).

सुभाषितं हारि विशत्यधो गला-
न्न दुर्जनस्यार्करिपोरिवामृतम् ।
तदेव धत्ते हृदयेन सज्जनो
हरिर्महारत्नमिवातिनिर्मलम् ।। ७ ।।

सुभाषितम् सुष्ठु भाषितं तत् । सुवाक्यम् । हारि मनोहारि । हरणं हारः हरतेर्घञ् । अत इनिठनाविति इनिः हारि । हारोऽस्यास्तीति तत् । दुर्जनस्य खलस्य । गलात् कण्ठात् । अधः अधोभागे । अर्करिपोः राहोः । अर्कस्य रिपुस्तस्य अर्करिपोः । अमृतमिव पीयूषमिव । 'पीयूषममृतं सुधा' इत्यमरः । न विशति, अन्तर्याति । सज्जनः गुणग्राही साधुः । तदेव सुभाषितमेव । हरिः विष्णुः । अति निर्मलम् अतिशयस्वच्छम् । महारत्नम् कौस्तुभम् मणिमिव । महच्च तद्रत्नं महारत्नम् । 'रत्नं श्रेष्ठे मणावपि' इत्यमरः । हृदयेन मनसा । धत्ते दधाति ।।७।।

७—जिस प्रकार राहु के गले के नीचे अमृत प्रवेश नहीं करता है उसी प्रकार दुर्जन के कण्ठ में मनोहर और सुन्दर वचन प्रवेश नहीं करते हैं; परन्तु उन्हीं ( सुन्दर और मनोहर वचनों ) को सज्जन इस प्रकार हृदय में धारण करते हैं, जैसे कि विष्णु भगवान् ( अपने हृदय पर ) अत्यन्त निर्मल महामणि (कौस्तुभ मणि) को ।

टिप्पणी—अर्करिपु—सूर्य का शत्रु अर्थात् राहु । महामणि—कौस्तुभ-मणि ।

7. The sweet fascinating speech (of a poet) does not go down the throat of a wicked man, in the same way as did nectar into that of the enemy of the Sun (*i. e.*, Rahu); but the same (speech), however, a good man (readily) takes to his heart, even as Vishnu holds (to his heart) the great or highly precious, and extremely pure or stainless gem (Kaustubha).

स्फुरत्कलालापविलासकोमला
करोति रागं हृदि कौतुकाधिकम् ।
रसेन शय्यां स्वयमभ्युपागता
कथा जनस्याभिनवा वधूरिव ॥८॥

ग्रन्थकथामुद्दिश्याह स्फुरदिति । स्फुरत्कलालापविलास-कोमला । स्फुरन् यः कल आलापस्तस्य विलासस्तेन कोमला, विकसन्मनोहरशब्दगुम्फमाधुरी मृदुला । वधूपक्षे—स्फुरन्तौ यौ कलालापविलासौ ताभ्यां कोमला सा । प्रसर्पद्गभीरभाषण-पाटवसुन्दरी । 'कोमलं मृदुसुन्दरे' इति विश्वः । रसेन शृङ्गा-रादिना । शय्यां शब्दरचनाम् । 'शय्या तल्पे शब्दगुम्फे' इत्य-मरः । अभ्युपागतायाता । कथा गद्यपद्यमयी शब्दरचना । वधूपक्षे—रसेन प्रीत्या । शय्याम् तल्पम् । स्वयमभ्युपागता प्राप्ता । अभिनवा नवोढा । वधूः भार्या इव । जनस्य लोकस्य । 'लोकस्तु भुवने जने' इत्यमरः । हृदि हृदये । कौतुकाधिकम्, कौतुकमधिकं यस्मिन् तम्, कौतुकपूर्णम् । रागम् प्रेमाणम् । करोति जनयति ॥८॥

८—जिस प्रकार ( मन को ) रोमाञ्चित करने वाले मधुर आलाप तथा विलास-चेष्टाओं के द्वारा अत्यन्त मनोरम नवोढा वधू प्रेमवश स्वयं ही ( पति की ) शय्या पर पहुँच कर पुरुष के हृदय में अत्यधिक प्रेम तथा आनन्द उत्पन्न करती है, उसी प्रकार ओजःपूर्ण और सुन्दर उक्तियों (अथवा वाक्य-रचना ) के माधुर्य के कारण रमणीय अभिनव कथा शृंगारादि रस के द्वारा स्वयं ही मनोरम शब्द-रचना को प्राप्त होकर मनुष्य के हृदय में आनन्द और प्रीति उत्पन्न करती है ।

टिप्पणी—स्फुरत्–( वधू पक्ष में ) इसका अर्थ टीकाकारों ने 'स्फुटं प्रतीयमाना' अथवा 'प्रसर्पन' किया है । यहाँ इसका भाव आनन्द से रोमांचित करने वाला ( आलाप ) अधिक उपयुक्त प्रतीत होता है । ( कथा पक्ष में)—ओजःपूर्ण स्वाभाविक रचना । शय्या—'शय्या तल्पे शब्दगुम्फे' इत्यनेकार्थः । कथापक्ष में इसका अर्थ है शब्दरचना ।

8. Just as a newly-married bride, looking delicately attractive on account of her charming (lit. shining or throbbing) and sweet voice and gracefully amorous sports, having approached (her husband's) bed of her own accord being impelled by a passionate desire, produces in the heart (of her husband) a deep sentiment of love along with curiosity or admiration, similarly a new plot or story, tenderly delightful with the graceful display of bright and sweet dialogues, and assuming of itself the form of a regular composition (शय्या is a particular form of composition, in which the words are so arranged as to allow of no change of position, without destroying the genuine and essential effect of it), on account of (the charm of) its (prevailing) sentiments, arouses in the heart (of the reader) joy or pleasure, which is enhanced by admiration and interest.

हरन्ति कं नोज्ज्वलदीपकोपमै-
र्नवैः पदार्थैरुपपादिताः कथाः ।
निरन्तरश्लेषघनाः सुजातयो
महास्रजश्चम्पककुड्मलैरिव ॥९

उज्ज्वल ीपकोपमैः । उज्ज्वलो यो दीपकश्च उपमा च येषु तैः । स्फुटितदीपकालङ्कारोपमालङ्कारसहितैः । पक्षे शुचि-प्रदीपतुल्यैः । 'शृङ्गारः शुचिरुज्ज्वलः' इत्यमरः । नवैः नवीनैः । पदार्थैः शब्दाभिधेयैः । उपपादिताः विरचिताः । निरन्तरश्लेष-घनाः निरन्तरं श्लेषेण घनास्ताः । प्रतिपदमर्थसाम्यशब्दसाम्य-श्लेषगुणबहुलतराः । मालापक्षे सान्द्रतरग्रन्थननिबिडाः । सुजातयः सुष्ठु जातिर्यासां ताः । सुन्दरस्वरूपाः । पक्षे मनोहर-जातिकुसुमाः । चम्पककुड्मलैः चम्पकमुकुलैः उपपादिताः । महास्रजः महामाला इव । कथाः गद्यपद्यादिप्रबन्धाः । कं सहृदयं । न हरन्ति न रमयन्ति । किन्तु सर्वस्यैव मनोरमाः सन्ति ॥९॥

९—मनोहर दीपक तथा उपमालंकारों से युक्त नए-नए अर्थों को प्रकट करने वाले पदों से रचित, पद-पद पर श्लेष अलंकार के प्रचुर प्रयोग से पूण, सुन्दर जाति-छन्दों से युक्त कथा, देदीप्यमान दीपक के समान (सुन्दर दिखाई देने वाली) अभिनव चम्पा की कलियों से बनी हुई, सुन्दर जाति (चमेली) के फूलों से युक्त पूरी तरह से सघन (मिला कर) गुँथी हुई महामाला के समान किसको आकर्षित नहीं करती ।

टिप्पणी :—दीपकोपमैः—( अर्थ पक्ष में ) दीपक तथा उपमालंकार से युक्त । ( कुड्मल पक्ष में ) दीपकाः प्रदीपाः उपमाः सादृश्यानि येषां ते ।

9. What man is there, whom stories, composed in a style, containing ever-new words and meanings (*or* new meanings of words), having distinct or brilliant figures of speech, called *Dipaka* and *Upama*, abounding in thickly strewn puns or ambiguities, and in which there are to be found beautiful figures of speech, such as *Jāti*, or which is (written) in beautiful *Jāti* metre, do not fascinate, like large garlands, prepared with fresh Champaka-buds, resembling brightly burning lamps, being strung or interwoven closely together and consisting of beautiful jasmine flowers !

बभूव वात्स्यायनवंशसंभवो
द्विजो जगद्गीतगुणोऽग्रणीः सताम् ।
अनेकगुप्तार्चितपादपङ्कजः
कुबेरनामांश इव स्वयंभुवः ॥ १० ॥

सम्प्रति कविर्दशभिः पद्यैः स्ववंशं वर्णयति । वात्स्यायनवंशसम्भवः । वत्सस्यापत्यमित्यर्थे गर्गादिभ्यो यञिति यञ्, वात्स्यः अस्मात् । यञिञोश्चेति फक् वात्स्यायनः । तस्य वंशे सम्भवो यस्य सः, वात्स्यायनर्षिकुलजन्मा । जगद्गीतगुणः । जगति गीतो गुणो यस्य सः । लोकोच्चारितकीर्तिः । सताम् साधूनाम् । अग्रणीः प्रधानः । अग्रे नयति सः । नयतेः क्विप् । अग्रग्रामाभ्यां नयतेर्णो वाच्यः इति नस्य णः । अनेकगुप्तार्चितपादपंकजः असंख्यवैश्यपूजितचरणाम्बुजः । अनेकैर्गुप्तैरर्चिते पादपंकजे यस्य सः । 'गुप्तदासात्मकं नाम प्रशस्तं वैश्यशूद्रयो' इति वचनाद् गुप्तपदेन वैश्याः ग्राह्याः ॥ पंके जातं पङ्कजम् ( सप्तम्यामिति जनेर्डः ) स्वयम्भुवः विधातुः । अंश

इव अवतार इव । कुबेरनामा । द्विजः । द्वाभ्यां जन्मसंस्काराभ्यां जात इति द्विजः । जनेर्डः । विप्रः । 'दन्तविप्राण्डजा द्विजाः' इत्यमरः । बभूव आसीत् ॥१०॥

१०—वात्स्यायनवंश में उत्पन्न कुबेर नामक एक ब्राह्मण थे । समस्त संसार में उनके गुणों का गान होता था । वे सज्जनों में अग्रगण्य थे । अनेक गुप्तवंशीय राजाओं ने उनके चरण-कमलों की पूजा की थी । वे ब्रह्मा के अंशावतार के समान प्रतीत होते थे ।

10. Sprung from the family of Vatsyayana was there a Brahman, named Kuber, whose merits were sung in (or by) the whole world, who was foremost among the good or virtuous, whose lotus-like feet were worshipped by many Guptas (or Gupta kings), and who was, as it were, a portion (or an incarnation) of Brahma.

उवास यस्य श्रुतिशान्तकल्मषे
सदा पुरोडाशपवित्रिताधरे ।
सरस्वती सोमकषायितोदरे
समस्तशास्त्रस्मृतिबन्धुरे मुखे ॥११॥

श्रुतिशान्तकल्मषे । श्रुतिभिः शान्तं कल्मषं यस्य तस्मिन् । वेदाध्ययनोपशमितपापे । 'पापं किल्विषकल्मषम्' इत्यमरः । पुरोडाशपवित्रिताधरे । पुरोडाशेन पवित्रितोऽधरो यस्य तस्मिन् । हुतशेषपूताधरोष्ठे । 'पुरोडाशो हविर्भेदे हुतशेषे च कीर्तित' इति विश्वः । पवित्रं करोति पवित्रयति । आख्यात णिचि कर्मणि क्तः पवित्रितः । सोमकषायितोदरे सोमेन कषायितमुदरं यस्य तस्मिन् । सोमयागे सोमसंज्ञकलतारसेन ईषत्कटुभूतमध्ये ।

समस्तशास्त्रस्मृतिवन्धुरे । समस्तैः शास्त्रैः स्मृतिभिश्च बन्धुरं तस्मिन् । सकलव्यासादिनिर्मितदर्शनमन्वादिधर्मशास्त्रमनोहरे । 'बन्धुरं मुकुटे त्रिषु स्याद्रम्यनम्ययोरिति' मेदिनी । यस्य कुबेरस्य द्विजस्य । मुखे आनने । 'आननं लपनं मुखम्' इत्यमरः । सरस्वती वाग्देवी । सरणं सरो ज्ञानं सरतेरसुन् । तदस्ति यस्याः सा सरस्वती । तदस्यास्तीति मतुप् । उवास वसतिस्म ।।११।।

११—जिनके उस मुख में,—जिसका कि पाप वेदों (का पाठ करने) से नष्ट हो गया था, जिसके अधर सदैव पुरोडाश ( यज्ञ के हुतावशिष्ट द्रव्य-भक्षण ) से पवित्र हो गये थे, जिसके मध्य का भाग सोम-पान से कषायित ( कसैला ) हो गया था और समस्त शास्त्रों तथा स्मृतियों के पाठ के कारण जो अत्यन्त सुन्दर था,—सरस्वती वास करती थी ।

टिप्पणी :—उवास—वस् + लिट् प्र० पु०, ए० व० । वन्धुर—मनोहर ।

11. In whose mouth there always dwelt Saraswati or the goddess of learning,—a mouth. the sins of which had been suppressed by (the study of) the Vedas ; the lips of which were purified by (partaking of) the remains of sacrificial offerings or oblations the interior or inside of which was made astringent by (the draughts of) Soma juice, and which was made pleasing on account of the study of all the Shastras and Smritis (*i. e.*) the entire body of sacred scriptures)

जगुर्गृहेऽभ्यस्तसमस्तवाङ्मयैः
ससारिकैः पञ्जरवर्तिभिः शुकैः ।
निगृह्यमाणा वटवः पदे पदे
यजूंषि सामानि च यस्य शङ्किताः ।।१२।।

यस्य कुबेरस्य । गृहे गेहे । 'गृहं गेहो निवसितमि'त्यमरः । अभ्यस्तसमस्तवाङ्मयैः । अभ्यस्तं समस्तं वाङ्मयं यैस्तैः । निखिलविद्यापारगामिभिः । ससारिकैः । सारिकाभिः सहितास्तैः । शुकवधूसमेतैः पञ्जरवर्तिभिः । पञ्जरे वर्तन्ते तैः । लौहपक्षिगृहस्थितैः । शुकैः कीरैः । निगृह्यमाणाः निग्रहं गमिताः । निगृह्यन्ते इमे, ग्रह् धातोः कर्मणि लिटि शानच् निगृह्यमाणाः । त्वया अशुद्धमुक्तमिति विवादेन पराजिता इत्यर्थः । पदे पदे प्रतिपदम् । शङ्किताः सशङ्काः । शङ्कतेः कर्म्मणि क्तः । वटवः ब्रह्मचारिशिष्याः । यजूंषि यजुर्वेदान् । सामानि सामवेदांश्च । जगुः गायन्ति स्म । एकस्यापि यजुर्वेदस्य सामवेदस्य च बहुव्यक्तिगत्या वा शाखादिभेदेन बहुत्वाद् यजूंषि सामानि चेति बहुवचनमुपपन्नम् ॥१२॥

१२—और जिनके घर में ब्रह्मचारी ( शिष्य ), इस डर से कि कहीं मैनाओं के साथ पिंजरों में पले हुए ( रहने वाले ) समस्त विद्याओं में पारङ्गत शुक उनकी गलतियों को न पकड़ लें, पद-पद पर अत्यन्त शंकित होकर यजुर्वेद तथा सामवेद का पाठ करते थे ।

टिप्पणी :—( १ ) जब शुक और सारिकाओं का ज्ञान इतना अधिक था तो उनके स्वामी के ज्ञान का क्या कहना । ( २ ) संस्कृत साहित्य म सारिकाओं को शुकों की वधू माना जाता है ।

12. In whose house scholars or students chanted the verses of Yajurveda and Samaveda, being afraid in their minds at every step (or word), lest they should be interfered (lit. 'checked') or found fault with by the parrots along with the *Mainas* (their mates), who were living in cages,

**and had mastered or committed to memory the whole literature.**

हिरण्य गर्भो भुवनाण्डकादिव
क्षपाकरः क्षीरमहार्णवादिव ।
अभूत्सुपर्णो विनतोदरादिव
द्विजन्मनामर्थपतिः पतिस्ततः ।।१३।।

भुवनाण्डकात् ब्रह्माण्डात् । भुवनस्याण्डकं तस्मात् हिरण्यगर्भः ब्रह्मा इव । हिरण्यं गर्भो यस्य सः । अर्थात् तद्वद् वेदपारंगतः । क्षीरमहार्णवात् । महांश्चासावर्णव इति महार्णवः, 'सन्महदिति' कर्मधारयः समासः । अर्णोऽब्धिध्वनिरस्त्यस्येत्यर्णवः । अर्णसो लोपश्चेत्यर्णःशब्दान्मत्वर्थीयो व प्रत्ययः । क्षीरस्य महार्णवः क्षीरमहार्णवस्तस्मात् । क्षपाकर इव । क्षपां करोतीति सः 'कृञो हेतुताच्छील्योनुलोम्येषु' इति टः प्रत्ययः । चन्द्र इव । अर्थात् चन्द्र इव समस्तजनाह्लादकः इतिभावः । विनतोदरात् । विनताया उदरं तस्मात् । गरुडमातृगर्भात् । सुपर्ण इव गरुड इव । हरिभक्तितत्पर इति भावः । ततः तस्मात् कुबेरात् । द्विजन्मनां पतिः द्वे जन्मनी येषान्ते द्विजन्मानस्तेषां विप्राणाम् । पक्षे खगानाम् । 'दन्तविप्राण्डजा द्विजाः' इत्यमरः । पतिः स्वामी । अर्थपतिः अर्थस्य पतिः सः । अर्थपतिनामा । अभूत् अभवत् ।।१३।।

१३— जिस प्रकार ब्रह्माण्ड से ब्रह्मा, क्षीर सागर से चन्द्रमा तथा विनता के गर्भ से गरुड़ उत्पन्न हुए उसी प्रकार उनसे (कुबेर द्विज से) ब्राह्मणों में श्रेष्ठ अर्थपति उत्पन्न हुए ।

टिप्पणी :—हिरण्यगर्भः—ब्रह्मा ।

13. To him there was born (lit. 'from him proceeded'—a son), Arthapati, the best or chief among the Brahmanas, just as the Hiranya-garbha (*i. e.*, Brahma) became manifested from the Universal or Primordial golden Egg, the moon (lit. 'the lord or producer of the night') proceeded from the Milky Ocean, and Garuda was born from the womb of Vinata

विवृण्वतो यस्य विसारि वाङ्मयं
दिने दिने शिष्यगणा नवा नवाः ।
उषस्सु लग्नाः स्रवणेऽधिकां श्रियं
प्रचक्रिरे चन्दनपल्लवा इव ।।१४।।

विसारि । विसतुं शीलमस्य तत् । विस्तृतम् । वाङ्मयम् वाचो विकारः । 'एकाचो नित्यमिति' मयट् । शास्त्रम् । विवृण्वतः पाठयतः । यस्य अर्थपतेः गुरुभूतस्य । नवा नवाः नवीनाः । पक्षे अम्लानाः । दिने दिने प्रतिदिनम् । उषःसु प्रभातेषु । श्रवणे गुरुवाक्याकर्णने । पक्षे कर्णे । लग्नाः अवहिताः तत्पराः वा । पक्षे सम्बद्धाः । शिष्यगणाः शिष्याणां गणाः । शास्तुं योग्यः शिष्यः । शास्तेः 'एतिस्तुशास्वृदृजुषः क्यप्' इति क्यप् । छात्रवर्गाः । चन्दनपल्लवा इव । चन्दनस्य पल्लवास्ते । पाटीरतरुकिसलयानीव । अधिकाम् प्रभूताम् । श्रियम् शोभाम् । प्रचक्रिरे विदधुः ।।१४।।

१४—जिस प्रकार ( स्त्रियों के ) कानों में लगे हुए नवीन चन्दन-पल्लव प्रातःकाल उनकी शोभा की अत्यधिक वृद्धि करते हैं, ठीक उसी प्रकार

प्रतिदिन प्रातःकाल नये-नये शिष्य विशाल वाङ्मय की व्याख्या करने वाले गुरु अर्थपति के वचनों को सुनने में दत्तचित्त होकर उनकी ख्याति ( अथवा शोभा ) को बढ़ाते थे।

टिप्पणी—श्रवणे लग्नाः—सुनने में लगे हुए; (पल्लवपक्षे) कानों में लगे हुए।

14. Just as the fresh leaves of sandal-wood trees enhance the beauty (of ladies), when placed on their ears in the early morning, even so did the ever new crowds or bands of disciples, lending their ears every morning to him who expounded the vast literature (to them), enhance his reputation or glory (*lit.* beauty) every day.

विधानसम्पादितदानशोभितैः
स्फुरन्महावीरसनाथमूर्तिभिः ।
मखैरसंख्यैरजयत्सुरालयं
सुखेन यो यूपकरैर्गजैरिव ॥ १५ ॥

यः अर्थपतिः । विधानसम्पादितदानशोभितैः । विधानेन सम्पादितं यद्दानं तेन शोभितास्तैः । यथाविधिविहितविप्रवितरणालंकृतैः । गजपक्षे भक्ष्यविशेषकवलजनितमदजलमण्डितैः । 'विधिर्विधाने दैवे चे'त्यमरः । 'विधानं हस्तिकवल' इति वैजयन्ती । स्फुरन्महावीरसनाथमूर्तिभिः । स्फुरन्तो ये महावीरास्तैः सनाथा मूर्तयो येषान्तैः । ज्वलद्धोमाग्निसहितस्वरूपैः । पक्षे स्यन्दमानमहाभटसंयुक्तशरीरैः । 'होमाग्निस्तु महाज्वालो महावीरः प्रवर्गवत्' इति कोशः । यूपकरैः यूपान् कुर्वन्ति तैः 'कृञो हेत्विति' टः । पशुवधस्तम्भसम्पादकैः । पक्षे यूपा इव करा येषान्तैः, यज्ञस्तम्भ-

शुण्डैः । गजैः हस्तिभिरिव । असंख्यैः बहुभिः । मखः यज्ञैः । सुखेन अनायासेन । सुरालयम् । सुराणामालयस्तम् । स्वर्गम् । अजयत् जितवान् । स्वर्गलिप्सया कृतयज्ञैः सोऽवश्यम्भावी तस्याभवत् इति भावः ॥१५॥

१५—जिन्होंने विधिपूर्वक दिये हुए (द्रव्यादि के) दान से शोभित, देदीप्यमान होमाग्नि से युक्त तथा यज्ञ-पशु-बन्धन-स्तम्भ रूपी हाथों वाले असंख्य यज्ञों के द्वारा स्वर्ग को इस प्रकार अत्यन्त सरलता के साथ जीत लिया, मानों उन्होंने यह (स्वर्ग-विजय) विधान (मदोद्रेक के लिए दिया जाने वाला भक्ष्य-पदार्थ) के द्वारा उत्पन्न मद-जल से शोभित उन हाथियों के द्वारा की हो जिन पर अत्यन्त उत्साही महान् योद्धा चढ़े हुए हों और जिनकी सूंड़ यज्ञ-स्तम्भ के समान हो।

टिप्पणी—यूप—पशुबन्धनार्थं यज्ञ-स्तम्भ।

15. Who easily won (for himself) heaven (lit. 'the abode of the gods') by means of innumerable sacrifices, which were adorned with gifts made in accordance with the prescribed rules (or sacred precepts); which had blazing sacrificial fires present in them; and which had the sacrificial posts as their arms; as though he had done so by means of innumerable elephants, who looked splendid or beautiful with the ichor produced by *Vidhana* (a kind of special food, upon which elephants are fed), who were ridden by illustrious warriors, and who had trunks, which were huge like the sacrificial posts.

स चित्रभानुं तनयं महात्मनां
सुतोत्तमानां श्रुतिशास्त्रशालिनाम् ।
अवाप मध्ये स्फटिकोपलोपमं
क्रमेण कैलासमिव क्षमाभृताम् ॥१६॥

सः अर्थपतिः । महात्मनाम् । महानात्मा येषान्तेषाम् । महानुभावानाम् जितेन्द्रियाणां वा । श्रुतिशास्त्रशालिनाम् वेददर्शनपाठकानाम् । सुतोत्तमानाम् । सुतेषूत्तमास्तेषाम् । योग्यतनयानाम् अत्र सप्तमी तत्पुरुषः । 'सप्तमी शौण्डै'रिति योगविभागात् 'सन्महदिति विशेषविहिते कर्मधारये तु उत्तमशब्दस्य पूर्वनिपातः स्यात्' । मध्ये अन्तः। क्षमाभृताम् । क्षमां विभर्ति तेषाम् । शान्तिशालिनाम् । कैलासपक्षे भूधराणाम् । 'क्षितिक्षान्त्योः क्षमा' इत्यमरः । कैलासमिव रजताद्रिमिव । स्फटिकोपलोपमम् । स्फटिकोपल उपमा यस्य तम् । स्वच्छस्फटिकतुल्यम् । निष्कलंकमिति भावः । चित्रभानुं तनयम् । क्रमेण । सुतमवाप लब्धवान् ।।१६।।

१६—उन (अर्थपति) ने कालान्तर में वेदशास्त्र को जानने वाले अपने उत्तम आचरण वाले पुत्रों के बीच चित्रभानु नामक पुत्र को प्राप्त किया, जो कि स्फटिक मणि के समान (निर्दोष) तथा पर्वतों में स्फटिक मणि की भाँति श्वेत तथा स्वच्छ कैलाश पर्वत के समान था ।

16. Among or in the midst of his magnanimous and excellent sons, who were fully conversant with the Vedas and the Shastras, and who were given to forgiveness. he got in course of time a son, named Chitrabhanu, who was (faultless in body and character) like a piece (lit. 'stone') of crystal, and was like or comparable to Kailash, which is (white) like a crystal, among the mountains.

महात्मनो यस्य सुदूरनिर्गताः
कलङ्कमुक्तेन्दुकलामलत्विषः ।
द्विषन्मनः प्राविविः शुक्तान्तरा
गुणा नृसिंहस्य नखाङ्कुरा इव ।।१७।।

यस्य चित्रभानोः महात्मनो जितान्तःकरणस्य । सुदूरनिर्गताः । सुदूरं निर्गतास्ते । दिगन्तव्याप्ताः । कलङ्कमुक्तेन्दुकलामलत्विषः कलङ्केनमुक्तो य इन्दुस्तस्य कला इव ग्रमला त्विट् येषान्ते । निष्कलङ्कचन्द्रांशविशदप्रभाः । कृतान्तराः कृतमन्तरं यैस्ते । विहितप्रवेशमार्गाः । गुणाः शौर्यदाक्षिण्यादयः । नृसिहस्य नरहरेः । ना सिंह इव तस्येत्युपमितसमासः । नखाङ्कुरा इव । नखानामङ्कुरास्ते । करजाग्रभागा इव । द्विषन्मनः द्विषतां मनस्तत् । रिपुमानसम् । पक्षे हिरण्यकशिपुमनः । 'हृन्मानस मनः' इत्यमरः । प्राविविशुः प्रविष्टवन्तः । शत्रुभिरपि चित्रभानोः प्रौढप्रखरगुणाः स्वमनोभिर्धृता इति भावः ॥१७॥

१७—जिन महात्मा (चित्रभानु) के दिगन्तव्यापी तथा कलङ्करहित चन्द्रकला के समान निर्मल कान्ति वाले गुण-समूह, शत्रुओं के हृदयों में स्वयं प्रवेश-मार्ग बना कर, इस प्रकार प्रविष्ट हो गये जैसे शत्रु हिरण्यकशिपु के हृदय में नृसिंह भगवान् के चन्द्रमा की कला के समान श्वेत नखांकुर प्रवेश कर गये थे ।

17. The merits of this (lit. 'which', great or high-souled ( Chitrabhanu ), the splendour of which was pure or faultless like a digit of the moon free from spots, and ( the reputation of ) which had travelled far and wide having made a way for themselves went deep into the hearts ( even ) of his enemies (*i. e.*, made an impression upon them), in the same way as the pointed ends of the claws of Nrisinha, which were long (with nails), and looked bright like the spotless digit of the moon, having pierced through, penetrated the heart of his enemy.

दिशामलीकालकभङ्गतां गत-
स्त्रयीवधूकर्णतमालपल्लवः ।
चकार यस्याध्वरधूमसञ्चयो
मलीमसः शुक्लतरं निजं यशः ॥१८॥

दिशाम् प्राच्यादीनाम् भार्यारूपाणामित्यर्थः । अलीकालक-भङ्गतां गतः । अलीकेषु ये अलकाः तेषां भङ्गस्तस्य भावस्तत्ता ताम् । मस्तकचूर्णकुन्तलरचनात्वं प्राप्तः । 'अलीकमप्रिये भालेऽवितथे' इति कोशः । त्रयीवधूकर्णतमालपल्लवः त्रयी चासौ वधूस्तस्याः कर्णे तमालपल्लव इव सः । स्वाभाविककृष्ण-वर्णतया ऋगादिवेदत्रयभार्याश्रोत्रतमालतरुकिसलयरूपः । त्रयाणां समूहस्त्रयी 'टिड्ढेति' ङीप् । वा त्रयोऽवयवा यस्याः सा । मलीमसः । मलमस्यास्तीति मलीमसः मलशब्दात् मत्वर्थीय इमसच् प्रत्ययो निपातितः । मलनः । 'मलीमसं तु मलिनम्' इत्यमरः । यस्य चित्रभानोः अध्वरधूमसञ्चयः अध्वराणां धूमानां सञ्चयः सः । याग-धूम्र-पटलम् । ध्वरणं ध्वरः । ऋदोरप् इति भावेऽप् । न ध्वरो यस्मिन् सः अध्वरः निजं स्वीयम् । शुक्लतरम् अतिधवलम् । यशः कीर्त्तिम् । चकार कृतवान् ॥१८॥

१८—जिनके यज्ञों की धूमराशि ने, जो कि दिग्वधुओं के ललाट-प्रदेश में (काली होने के कारण) अलकों की तरह तथा त्रयी (ऋक्, यजुः, साम) रूपी वधू के कानों में (कृष्ण-वर्ण के) तमाल-पत्र के समान प्रतीत होती थी, मलिन (अथवा काली) होने पर भी उनके यश को और अधिक उज्ज्वल कर दिया ।

टिप्पणी—अलीक—अलीकम् ललाट-प्रदेश, 'अलीकमप्रिये भालेऽवितथे' इति कोशः ।

18. The collection of (the columns of) smoke of this man's (lit. 'whose') sacrifices, which was dark, and came to assume the appearance of curly locks of hair on the foreheads of (young ladies in the shape of the various) Quarters or Directions, and which looked like the (dark) leaves of Tamal or betel-tree, worn (as an ornament) on the ears of the 'bride in the form of the three Vedas', made his own glory brighter (than before).

सरस्वतीपाणिसरोजसम्पुट-
प्रमृष्टहोमश्रमसीकराम्भसः ।
यशोंऽशुशुक्लीकृतसप्तविष्टपा-
त्ततः सुतो बाण इति व्यजायत ।।१६।।

सरस्वतीपाणिसरोजसम्पुटप्रमृष्टहोमश्रमसीकराम्भसः । सरस्वत्याः पाणी सरोजे इव तयोः सम्पुटं तेन प्रमृष्टानि होमश्रमस्य सीकराम्भांसि यस्य तस्मात् । वाग्देवी-करकमल-युग्म-प्रोञ्छित-होम-कर्म- परिश्रमजन्यविन्दुभूतजलस्य । यशोंशु-शुक्लीकृत-सप्त-विष्टपात् । यशसः अंशुभिः शुक्लीकृतानि सप्त विष्टपानि येन तस्मात् । कीर्ति-दीधिति शुभ्रित सप्त जगतः । 'विष्टपं भुवनं जगत्' इत्यमरः । एतद्विशेषणेन चित्रभानोर्यशसः सप्तलोकी व्याप्तिर्ज्ञायते । अशुक्लानि शुक्लानि सम्पाद्यन्ते तानि कृतानि इति शुक्लीकृतानि । अभूत-तद्भावे च्विः । ततः चित्रभानोः । बाणः इति बाणाभिधः । सुतः सूनुः । व्यजायत जातः उत्पन्नो वा ।।१६।।

१६--उन (चित्रभानु) से, जिनके हवन के परिश्रम से उत्पन्न पसीने की बूँदों को सरस्वती देवी अपने कर-कमलों के सम्पुट द्वारा पोंछ देती थीं तथा जिनकी कीर्ति-रश्मियों ने सप्त भुवनों को उज्ज्वल कर दिया था, वाण नामक पुत्र उत्पन्न हुए।

19. To him, the drops of whose perspiration, caused by fatigue in sacrifices, were wiped away by the cavity of the (folded) lotus-like hands of Saraswati, the goddess of learning, and who had brightened (lit. 'whitened') the seven regions or worlds, with the rays or splendour of his fame, there was born a son, known as Bana.

द्विजेन तेनाक्षतकण्ठकौण्ठ्यया
महामनोमोहमलीमसान्धया।
अलब्धवैदग्ध्यविलासमुग्धया
धिया निबद्धेयमतिद्वयी कथा ।।२०।।

तेन द्विजेन बाणनाम्ना विप्रेण। अक्षतकण्ठकौण्ठ्यया। कण्ठे कौण्ठ्यम् इति कण्ठकौण्ठ्यम्। अक्षतं कण्ठकौण्ठ्यं यस्यास्तया। अनष्ट-गल-कुण्ठतया। क्षणोतेः कर्मणि क्तः क्षतम्। न क्षतं तत् अक्षतम्। कुण्ठाया भावः कौण्ठ्यम् भावे ब्राह्मणादित्वात् ष्यञ्। अर्थात् कण्ठेऽपि अकुण्ठिता नासीत् तन्मतिः किं पुनः शास्त्रादिषु इति भावः। महामनोमोहमलीमसान्धया। महांश्चासौ मनोमोहस्तेन मलीमसा अन्धा च तया। उत्कट-मानस-विकाशाभाव-मलिनाज्ञानोपेतया। मोहनं मोहः। मुह्यतेर्भावे घञ्। वा मोहयति अज्ञानं जनयतीति सः। अन्तर्भावितण्यर्थात् पचाद्यच्। अथवा मनोमोहः ध्वान्तं तेनान्धयोपाहतग्रहणशक्तिकया चमत्कारोत्पादकार्थस्फूर्त्तिर-

हितया । अलब्धवैदग्ध्याविलासमुग्धया—अलब्धो यो वैदग्ध्यविलासः तेन मुग्धा तया । अप्राप्तयोग्यवर्णनकौशललीलाऽप्रगल्भया । विदग्ध—वि+दह्+क्तः । विपूर्वक दह् धातोः कौशलार्थकता । मुग्ध—मुह्+क्तः । धिया—बुद्धया । अतिद्वयी—द्वयीमतिक्रांता ताम्—एतत्पूर्वंबृहत्कथावासवदत्तारुपकथाद्वयोत्कृष्टतरा अथवा प्रतिभाभाववैगुण्यनिर्मितत्वेनाद्वितीया । इयम्—एषा कादम्बरी । कथा—गद्यविशेषः । निबद्धा—रचिता ॥२०॥

२०—जिसके कण्ठ तक की कुण्ठता (जड़ता) नष्ट न हो सकी थी, जो चित्त के महामोह रूपी अन्धकार से अन्धी थी तथा जो अभी विदग्धता की कला को न प्राप्त करने के कारण मूढ़-सी थी, उसी बुद्धि के द्वारा इस ब्राह्मण (बाण) ने इस अद्वितीय कथा (कादम्बरी) की रचना की ।

टिप्पणी—वदग्ध्यविलासः— वैदुष्यचातुर्यम्, विद्वत्ता, चातुर्य ।

20. By that Brahmana (*i. e.*, Bana) this unrivalled story, or story which is superior to the other two extant stories *viz.*, the Brihatkatha and Vasavadatta), was composed with (the help of) his intellect, the dullness or bluntness of the throat of which had not yet gone away or been removed, which was dark and blinded by great mental infatuation, and which was still simple or immature, since it had not acquired the grace of skill or refinement.

---

## कथा-मुखम्

१—आसीदशेषनरपतिशिरःसमभ्यर्चितशासनः पाकशासन इवापरश्चतुरुदधिमालामेखलाया भुवो भर्ता, प्रतापानुरागावनतसमस्तसामन्तचक्रश्चक्रवर्तिलक्षणोपेतश्चक्रधर इव कर-

कमलोपलक्ष्यमाणशङ्खचक्रलाञ्छनो हर इव जितमन्मथो गुह इवाप्रतिहतशक्तिः कमलयोनिरिव विमानीकृतराजहंसमण्डलो जलधिरिव लक्ष्मीप्रसूतिर्गङ्गाप्रवाह इव भगीरथपथप्रवृत्तो रविरिव प्रतिदिवसोपजायमानोदयो मेरुरिव सकलभुवनोपजीव्यमानपादच्छायो दिग्गज इवानवरतप्रवृत्तदानार्द्रीकृतकरः कर्ता महाश्चर्याणामाहर्ता क्रतूनामादर्शः सर्वशास्त्राणामुत्पत्तिः कलानां कुलभवनं गुणानामागमः काव्यामृतरसानामुदयशैलो मित्रमण्डलस्योत्पातकेतुरहितजनस्य प्रवर्तयिता गोष्ठीबन्धानामाश्रयो रसिकानां प्रत्यादेशो धनुष्मतां धौरेयः साहसिकानामग्रणीर्विदग्धानां वैनतेय इव विनतानन्दजननो वैन्य इव चापकोटिसमुत्सारितसकलारातिकुलाचलो राजा शूद्रको नाम ।

१—आसीदिति क्रियायाः राजाशूद्रक इति वक्ष्यमाणेन कर्तृपदेन सम्बन्धः । अशेषनरपतिशिरसमभ्यर्चितशासनः सकलभूपतिमस्तकसम्मानगृहीतादेशः । अशेषैः नरपतिभिः शिरोभिः समभ्यर्चितं शासनं यस्य सः । अतएवापरः द्वितीयः पाकशासन इव इन्द्र इव, पाकं तन्नामानमसुरं शास्तीति सः । शास्+ल्युः कर्तरि । अर्थात् शूद्रकः इन्द्र इव तत्सम्पत्तिसम्पन्नो मन्तव्यः इत्युत्प्रेक्षालंकारः । 'भवेत्सम्भावनोत्प्रेक्षा प्रकृतस्य परेण यत्' इति तल्लक्षणात् । चतुरुदधिमालामेखलायाः वेदसागरपंक्तिकाञ्च्याः । चतुर्णामुदधीनां मालैव मेखला यस्याः तस्याः । उदकानि धीयतेऽस्मिन् स उदधिः । उदकपूर्वकधाधातोः अधिकरणेऽर्थे किः प्रत्ययः; उदकस्योदः संज्ञा-

यामिति उदकस्योदादेशः । भुव भूमेः भर्ता स्वामी । बिभर्त्तीति सः भर्त्ता—भृ+तृच् कर्त्तरि । प्रतापानुरागावनतसमस्तसामन्तचक्रः—तेजोवात्सल्यवशीकृतसकलाधिकृतनृपमण्डलः । प्रतापश्चानुरागश्च ताभ्यामवनतं समस्तं सामन्तानां चक्रं येन सः । अनु+रञ्ज्+घञ्-अनुरागः । अव+नम्+क्तः—अवनतः । चक्रवर्त्तिलक्षणोपेतः—सार्वभौमातिशयरक्तत्वादिचिह्नसहितः । चक्रवर्त्तिनः लक्षणानि तैरुपेतः सः । 'अतिरिक्तः करो यस्य ग्रथिताङ्गुलिको मृदुः । चापाङ्कुशाङ्कितः सोऽपि चक्रवर्त्ती भवेद् ध्रुवम्' इति सामुद्रिकशास्त्रे कथनात् । चक्रधर इव—विष्णुरिव । धरतीति धरः चक्रस्य धरः सः । पचाद्यच् । कर्मणः शेषत्वविवक्षायां षष्ठीति समासः । करकमलोपलक्ष्यमाण-शङ्खचक्र-लाञ्छनः । पाणिपद्म—दृश्यमान-शङ्खचक्र-सदृश-रेखादि-चिह्नः । विष्णुपक्षे शङ्खचक्रचिह्नः । करकमले उपलक्ष्यमाणं शङ्खचक्रसदृशलाञ्छनम् । पक्षे शङ्खचक्रे एव लाञ्छने यस्य सः । मध्यमपदलोपि तत्पुरुषः । उपलक्ष्यते यत्तदुपलक्ष्यमाणम्, कर्मणि शानच् । 'कलङ्काङ्कौ लाञ्छनं च चिह्नं लक्ष्म च लक्षणम्'—इत्यमरः । हर इव शिव इव । हरतीति हरः पचाद्यच् । जितमन्मथः निर्जितमदनः । जितो मन्मथो येन सः । 'मदनो मन्मथो मारः'—इत्यमरः । उभयपक्षेऽप्येवम् । गुह इव सेनानीरिव । 'सेनानीरग्निभूर्गुहः'—इत्यमरः । अप्रतिहतशक्तिः अकुण्ठितसामर्थ्यः । पक्षे अकुण्ठितास्त्रविषेशः । अप्रतिहता शक्तिर्यस्य सः । कमलयोनिरिव ब्रह्मेव । कमलं योनिर्यस्य सः । विमानीकृतराजहंसमडण्लः—अपमानितश्रेष्ठनृपवृन्दः । पक्षे देवयानी-कृत-मराल-निवहः । 'देवयानं विमानोऽस्त्री' इत्यमरः । 'राजहंसास्तु ते चञ्चु-

चरणैरतिलोहितै' रित्यमरः । विमानीकृतं राजहंसमण्डलं येन सः । विगतो मानो यस्य तद्विमानम्, अविमानं विमानं सम्पद्यते तथा कृतम् इति तत् । अभूत तद्भावे च्विः । अस्य च्वौ—इतीकारः । हंसानां राजानः इति राजहंसाः । 'राजदन्तादिषु परम्'—इति राज-शब्दस्य परनिपातः । जलधिरिव समुद्र इव । जलानि धीयन्ते यस्मिन्सः । लक्ष्मीप्रसूतिः कमलाप्रभवः । पक्षे शोभाप्रभवः । 'लक्ष्मीश्छाया च शोभाया'मिति हैमः । लक्ष्म्याः प्रसूतिः सः । गङ्गा-प्रवाह इव सुरनदीनिर्झर इव । 'प्रवाहो निर्झरो झरः'—इत्यमरः । गङ्गायाः प्रवाहः सः । भगीरथपथप्रवृत्तः । भगीरथनृप-मार्ग-लग्नः । भगीरथस्य पन्थाः तस्मिन् प्रवृत्तः । 'ऋक्पूरब्धूः पथा-मानक्षे'—इति पथः समासान्तोऽप्रत्ययः । पक्षे भगीरथनिर्दिष्ट-नृपनयलग्नः । रविरिव सूर्य इव । प्रतिदिवसोपजायमानोदयः । प्रतिदिनोद्भूयमानोऽभ्युदयः । पक्षे अनुदिनं जन्याविर्भावः । प्रति-दिवसमुपजायमान उदयो यस्य सः । दिवसं दिवसं प्रतीति प्रतिदिव-सम् । वीप्सार्थेऽव्ययीभावः । मेरुरिव सुमेरुरिव । 'मेरुः सुमेरुर्हे-माद्रिरि'त्यमरः । सकलोपजीव्यमानपादच्छायः । समग्रलोकसेव-नीयचरणकान्तिः । पक्षे निखिलदेवलोकसमाराध्य-प्रत्यन्त-पर्वता-नातपः । सकलैरुपजीव्यमाना पादच्छाया यस्य सः । 'पादाः प्रत्यन्त-पर्वता' इत्यमरः । 'छाया सूर्यप्रिया कान्तिः प्रतिबिम्बमनातपः'—इत्यमरः । दिग्गज इव दिशानाग इव । अनवरतप्रवृत्तदानार्द्रीकृत-करः । अनारत-कृत-वितरणवारिस्विन्न-हस्तः । पक्षे निरन्तर-च्यवमान-गजमद-क्लिन्न—शुण्डदण्डः । अनवरतं प्रवृत्तं यद्दानं तद्वारिणा आर्द्रीकृतः करो यस्य सः । 'मदो दानं प्रवृत्तिश्चे'त्यमरः ।

